

ॐ

# अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः

संकलनकर्ता

**स्वामी शान्तिधर्मानन्द सरस्वती**


## सत्यं साधना कुटीर

वार्ड नं-3, कैलास गेट, डाकः कैलास गेट,
मुनि की रेती, ऋषिकेश, तह0- नरेन्द्रनगर,
जिला: टिहरी गढ़वाल, 249137 उत्तराखण्ड
चलदूरभाष्: 9557130251
ईपत्र : swsdsr@gmail.com
Web: www.satyamsadhana.org

| क्र.सं. | प्रकाशित पुस्तकों की सूची | मूल्य |
|---|---|---|
| 1. | शिवपूजापद्धतिप्रकाशः | मुफ्त |
| 2. | योगपंचदशी | 100 |
| 3. | सर्वदर्शनसारः | 175 |
| 4. | श्रीचक्रपूजापद्धतिप्रकाशः | 250 |
| 5. | वास्तुपूजापद्धतिप्रकाशः | 120 |
| 6. | शक्तिमहिम्नःस्तोत्रम् | 120 |
| 7. | श्रीदुर्गापूजापद्धतिप्रकाशः | 250 |
| 8. | श्रीदुर्गासप्तशतीहोमविधिः | 250 |

| क्र.सं. | प्रकाशित पुस्तकों की सूची | मूल्य |
|---|---|---|
| 9. | उणादिकोशः | 30 |
| 10. | शक्तिमहिम्नःस्तोत्रम् (मूलमात्रम्) | मुफ्त |
| 11. | शिव-शक्तिमहिम्नःस्तोत्रम् (मूलमात्रम्) | मुफ्त |
| 12. | Holistic Yoga | 220 |
| 13. | An Advatik View of Kantian Thoughts | 560 |
| 14. | Wisdom of Yoga | Free |
| 15. | लघुसिद्धान्तकौमुदी, तर्कसंग्रहः, अर्थसंग्रहः | 50 |
| 16. | अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः | 300 |

ॐ

# अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः

संकलनकर्ता
स्वामी शान्तिधर्मानन्द सरस्वती

**सत्यं साधना कुटीर**
वार्ड नं-3, कैलास गेट, डाकः कैलास गेट, मुनि की रेती, ऋषिकेश
तह0- नरेन्द्रनगर, जिलाः टिहरी गढ़वाल, 249137 उत्तराखण्ड
चलदूरभाष्: 9557130251
ईपत्र : swsdsr@gmail.com    Web: www.satyamsadhana.org

ग्रन्थनामः-अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः
प्रकाशकः- **श्री सत्यं साधना कुटीर समिति,** ऋषिकेश


प्रथम संस्करण : गुरु पूर्णिमा, 27 जुलाई 2018

प्रतियां : 1000 (एक हजार)

प्रधान सम्पादक : स्वामी शान्तिधर्मानन्द सरस्वती
सम्पादक मण्डल : स्वामी सर्वेशानन्द सरस्वती और पं. ज्योतिप्रसाद उनियाल
अक्षर संयोजन : स्वामी शान्तिधर्मानन्द सरस्वती

पुस्तक प्राप्ति स्थान-

**श्री सत्यं साधना कुटीर समिति,**
ग्राम/डाक- वार्ड नं 3, कैलास गेट, मुनि की रेती, ऋषिकेश, तह0 : नरेन्द्रनगर, जिला: टिहरी गढ़वाल (उत्तराखण्ड)
दूरभाष संख्या:- 91-9557130251, ईपत्र : swsdsr@gmail.com Web: www.satyamsadhana.org

सहयोग राशि : 300/=

मुद्रक : सेमवाल प्रिंटिंग प्रेस, ऋषिकेश

# प्रस्तावना

मानवमात्र के इहलोक व परलोक के सुखप्राप्ति और जीवन का मुख्य लक्ष्य मोक्षप्राप्ति हेतु ऋषिमुनियों ने निष्कामकर्मयोग और ज्ञानयोग के बीच में पंचदेव उपासना रूपी निष्कामभक्तियोग को रखा है। वैदिक सनातन धर्म में पंचमहाभूतों (पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और आकाश) के अधिष्ठात्री देवताओं को पंचदेव कहा है- गणेश, विष्णु, सूर्य, शक्ति और शिव। प्रस्तुत ग्रन्थ विविध फल प्राप्ति के लिये पूजा पाठ करने वाले व उपासना करने वाले सर्व सामान्य तथा साधक, जिज्ञासु आदि के लिये है। पूर्व में मुद्रित शिवपूजापद्धतिप्रकाशः, पूर्णिका सहित श्रीयन्त्रपूजापद्धतिप्रकाशः, वास्तुपूजापद्धतिप्रकाशः, दुर्गापूजापद्धतिप्रकाशः, दुर्गासप्तशतीहोमविधिः को पढ़कर पाठकों, जिज्ञासुओं, कर्मकाण्डी ब्राह्मणों एवं उपासकों ने 'अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः' को प्रकाशित करने के लिये निवेदन किया। इसलिये हमने 'अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः' को मुद्रित करने का निर्णय लिया है। अतः पूर्वोक्त उन सब की प्रेरणा से सर्व प्रथम इस ग्रन्थ 'अनुभूतानुष्ठानप्रकाशः' का संकलन करने के लिये प्रयास करने लगा तो पूर्ववत् दक्षिण व उत्तर भारत के अनेकों पण्डितों ने सहयोग दिये हैं। विशेषतः पं. ज्योतिप्रसाद उनियाल जी ने तो संशोधन कार्य में भी पूर्ण सहयोग दिये हैं जो कि अविस्मरणीय ही नहीं अपितु अत्यन्त श्लाघनीय है। इसकी सफलता में अनेक प्रकार से सहयोग देने वाले सभी का मैं अत्यन्त आभार व्यक्त करता हूँ। पूर्ववत् इस ग्रन्थ से सभी को मार्गदर्शन मिले और सभी लाभान्वित हों ऐसी प्रार्थना सनातन गुरु परम्परा से करते हुये सद्गुरुदेव के चरणों में सादर समर्पित करता हूँ।

सभी की आत्मा
स्वामी शान्तिधर्मानन्द सरस्वती

## विषयसूची

2.16-1 सर्वतोभद्रमण्डलहोमः, 2.6-2 एकलिंगतोभद्रहोमः, 2.17-1 फलीकरणहोमः,
2.17-2 स्थापितदेवतानां पूजनम्, 2.18-1 सर्वप्रायश्चित्तसंज्ञक (स्विष्टकृत्) होमः, 2.18-2 व्याहृतिहोमः,
2.18-3 प्रायश्चित्तसंज्ञकहोमः, 2.19 बलिदानम्, 2.20 पूर्णाहुतिहोमः, वसोर्धाराहोमः, पूर्णपात्रदानं च;
2.21 भस्मधारणम्, संस्रवप्राशनं, प्रणीताविमोकः; 2.22 प्रदक्षिणा, गोदानम्; 2.23 श्रेयः सम्पादनम्, अभिषेकः;
2.24 अवभृथस्नानम्, 2.25 ब्राह्मणभोजनञ्च।

**6. चित्रों के नाम की सूची:** **437-440**

1, 2. श्रीसरस्वतीयन्त्रम्, 3. श्रीभुवनेश्वरीयन्त्रम्, 4, 5. श्रीशिवयन्त्रम्, 6. श्रीमृत्युञ्जययन्त्रम्, 7. श्रीमृत्युञ्जयाख्यमृत्युदूरकयन्त्रम्,
8. श्रीमृत्युञ्जयकवचयन्त्रम्, 9. श्रीगायत्रीयन्त्रम्, 10. श्रीदक्षिणामूर्तियन्त्रम्, 11. श्रीचिन्तामणियन्त्रम्, 12. श्रीवेव्यासयन्त्रम्
13, 14. श्रीभैरवयन्त्रम्, 15. श्रीबगलामुखीयन्त्रम्, 16. श्रीगणेशयन्त्रम्, 17, 18. श्रीगौरीतिलकमण्डलम् = एकलिंगतोभद्रम्,
19. श्रीकूर्मचक्रम्, 20, 21. श्रीवास्तुमण्डलम्-64 पद, 22, 23. श्रीवास्तुमण्डलम्-81 पद, 24. हवनकुण्डस्थयन्त्रम्/चक्रम्

## 1 विविधविषयखण्डः

1.1-1 पूजा - पाठ आदि शुभ कर्म करने के लिये व्यक्ति को ब्रह्ममुहूर्त में ही उठना चाहिये। जैसे कि मनुस्मृति में कहा है-

**'ब्राह्मे मुहूर्ते बुद्ध्येत धर्मार्थावनुचिन्तयेत्। कायक्लेशांश्च तन्मूलान्वेदतत्त्वार्थमेव च।।'**

अर्थात् ब्रह्म मुहूर्त में उठकर ईश्वर, धर्म और शरीर के क्लेशों व उनके मूल कारणों का चिन्तन करें (वेदतत्त्वार्थ = ईश्वर)। अतः यह जानना जरूरी है कि ब्रह्ममुहूर्त किस समय को कहा जाता है।

1.1-2 अतः **ब्रह्ममुहूर्त का निर्णय** जानें - ब्रह्ममुहूर्त का निर्णय विष्णुपुराण में दिया है-

**'रात्रेः पश्चिमयामस्य मुहूर्तो यस्तृतीयकः। स ब्राह्म इति विज्ञेयो विहितः स प्रबोधने।।**

**पंचपंच उषःकालः सप्तपंचारुणोदयः। अष्टपंच भवेत्प्रातस्ततः सूर्योदयः स्मृतः।।'**

अर्थात् रात्रि के अन्तिम याम (अन्तिम 3 घण्टा) के तीसरे मुहूर्त को ब्रह्म मुहूर्त समझें, वह समय उठने के लिये विहित है। यानि 6 बजे को सूर्यास्त माने तो 6 से 9 प्रथम याम, 9 से 12 द्वितीय याम, 12 से 3 तृतीय याम और 3 से 6 अन्तिम याम है। 45 मिनट का मुहूर्त मानकर तीसरा मुहूर्त होगा 4:30 बजे से 5:15 बजे तक का समय - यही ब्रह्म मुहूर्त है। उसके बाद के 25 कला यानि 10 मिनट (5.15-5.25) उषाकाल है, तदनन्तर 35 कला यानि 14 मिनट (5.25-5.39) अरुणोदय काल है, उसके बाद के 40 कला यानि 16 मिनट (5.39-5.55) प्रातः काल है, तदुत्तरकाल (5.55-6.00) को सूर्योदय काल कहा गया है।

1.1-3 रत्नावली में **ब्रह्ममुहूर्त में न उठने के दोष** के बारे में कहा है-

'ब्राह्मे मुहूर्ते या निद्रा सा पुण्यक्षयकारिणी। तां करोति द्विजो मोहात्पादकृच्छ्रेण शुध्यति।।'

अर्थात् ब्रह्म मुहूर्त में जो निद्रा की जाती है वह पुण्य का क्षय करनेवाली है, लेकिन मोहवशात् जो द्विज उस (ब्रह्म मुहूर्त) में सोता है वह पादकृच्छ्रव्रत (1 पाद यानि 1 पाव, अर्थात् सूर्यास्त तक 1 पाव जल पीकर ही रहना है) से ही शद्ध होता है।

1.1-4 प्रातः उठनके के बाद बिस्तर पर बैठे हुये ही दोनों हथेलियों को परस्पर मल कर एक मिनट के लिये आंखों पर रखें और अपने सामने हथेलियों को देखते हुये निम्न मन्त्र को पढ़ें व भावना करें-

'कराग्रे वसते लक्ष्मी करमध्ये सरस्वती। करमूले तु गोविन्द प्रभाते करदर्शनम्।।'

तत्पश्चात् जमीन पर पैर रखने से पहले हाथ से भूमि को स्पर्श कर निम्न मन्त्र पढ़ें-

'समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डले। विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे।।'

तदनन्तर शौच आदि नित्य कर्म करें, तदर्थ जब निकले तब निम्न बातों का ध्यान रखें।

## 1.2 प्रातः काले दर्शनीयादर्शनीयपदार्थाः-

आचारप्रदीप में कहा है-

'श्रोत्रियं सुभगां गां च अग्निमग्निचितं तथा। प्रातरुत्थाय यः पश्येदापद्भ्यः स प्रमुच्यते।।'

अर्थात् प्रातः जागने के बाद श्रोत्रिय ब्राह्मण, सौभाग्यवती स्त्री, गौ, वैदिक अग्नि और आहिताग्नि त्रैवर्णिक का दर्शन करें उससे वह सकल आपदाओं से मुक्त होता है। अन्यग्रन्थ में भी कहा है-

'भारद्वाजमयूराणां चाषस्य नकुलस्य च। प्रभाते दर्शनं श्रेष्ठं वामपृष्ठे विशेषतः।।'

अर्थात् प्रातःकाल अपने बायीं ओर से निकलता हुआ चक्रवाक (चातक) पक्षी, मयूर, नीलकण्ठ पक्षी और नेवला को देखें तो वह अत्यन्त शुभ है। नागदेव ने भी कहा है-

**'पापिष्ठं दुर्भगं चान्धं नग्नमत्कृत्तनासिकम्। प्रातरुत्थाय यः पश्येत्तत्कलेरुपलक्षणम्।।**

**भल्लातकं कर्षफलं काकमार्जारमूषकम्। क्लीबं च गर्दभं चैव न पश्येत्प्रातरेव हि।।'**

(भल्लाटकं-ऐसा भी पाठभेद है जिसका अर्थ है गंजा।) अर्थात् प्रातः उठकर जो व्यक्ति पापी, दुर्भगा, अन्धा, नग्न अथवा कोढी को देखें तो समझें की वह दर्शन लड़ाई का सूचक है। प्रातः उठकर भिलावे का पौधा, खाई में उत्पन्न जंगली कड़वा (जहरीला) फल, कौवा, बिल्ली, चूहा, नपुंसक और गदहा को नहीं देखना चाहिये।

**1.3-1 शौचकरणे दिशानिर्णयः-**

यमस्मृति में कहा है कि-

**'प्रत्यङ्मुखस्तु पूर्वाह्णेऽपराह्णे प्राङ्मुखस्तथा। उदङ्मुखस्तु मध्याह्ने निशायां दक्षिणामुखः।।'**

अर्थात् पूर्वाह्ण में (सूर्योदय से 10 बजे तक) पश्चिमाभिमुख, मध्याह्न में (10 बजे से 2 बजे तक) उत्तराभिमुख, अपराह्ण में (2 बजे से सूर्यास्त तक) पूर्वाभिमुख और रात्रि में दक्षिणाभिमुख बैठकर शौच कर्म करें।

**1.3-2 शौचकाले यज्ञोपवीत धारणनिर्णयः** - आह्निककारिका में -

**'मूत्रे तु दक्षिणे कर्णे पुरीषे वामकर्णके *। उपवीतं सदा धार्यं मैथुने तूपवीतिवत्।।'** (* कर्णयोर्द्वयोः- पाठभेद है)

अर्थात् मूत्रविसर्जन काल में दाहिने कान पर, मलत्याग काल में बायें कान पर अथवा सिर पर घुमाते हुए दोनों कान पर यज्ञोपवीत को धारण करे और मैथुन काल में उपवीति ही रहे। सायणीय में कहा है-

'मलमूत्रं त्यजेद्विप्रो विस्मृत्यैवोपवीतधृक्। उपवीतं तदुत्सृज्य धार्यमन्यन्नवं तदा।।'

अर्थात् जो द्विज यदि कान पर डालना भूलकर मल मूत्र को त्यागता है तो वह उसी समय उस धारित यज्ञोपवीत का विधिवत् उत्सर्जन कर नया यज्ञोपवीत धारण करे।

**1.4 कुल्ला (गण्डूष) कर शुद्ध होना -**

आश्वलायन में -

**'मूत्रे (4) पुरीषे (12) भुक्त्यन्ते (16) रेतः प्रस्रवणे (8) तथा। चतुरष्ट द्विषट् द्व्यष्ट गण्डूषैः शुद्धिमाप्नुयात्।।'**

अर्थात् मूत्र त्यागने पर 4 बार, मल त्याग करने पर 12 बार, भोजन के बाद 16 बार और स्वप्न दोष होने पर 8 बार कुल्ला करने से ही द्विज शुद्ध होता है।

**1.5 मौनपूर्वक करने योग्य कर्म -**

हारीतस्मृतिः-

**'उच्चारे मैथुने चैव प्रस्रावे दन्तधावने। श्राद्धे भोजनकाले च षट्सु मौनं समाचरेत्।।'**

अर्थात् मलत्याग, मैथुन, मूत्रत्याग, दन्तधावन, श्राद्ध और भोजन काल - इन छह कर्मों को करते वक्त (तथा स्वप्नदोष होते वक्त) मौन आचरण करें। आङ्गिरसस्मृतिः-

**'सन्ध्ययोरुभयोर्जाप्ये भोजने दन्तधावने । पितृकार्ये च दैवे च तथा मूत्रपुरीषयोः।।**
**गुरूणां सन्निधौ दाने योगे चैव विशेषतः। एतेषु मौनमातिष्ठन्स्वर्गं प्राप्नोति मानवः।।'**

अर्थात् जो मनुष्य दोनों सन्ध्यावन्दन काल में तथा जप, भोजन, दन्तधावन, श्राद्ध, देवपूजन, मल-मूत्र त्याग, दान और योगसाधना काल में और गुरु के सान्निध्य में मौन रहता है वह निश्चित ही स्वर्ग को प्राप्त करता है।

## 1.6 दन्तधावन विधिः-

### 1.6-1 दन्तधावन में दिशाज्ञान -

**'प्राङ्मुखस्य धृतिः सौख्यं शरीरारोग्यमेव च। दक्षिणेन तथा कष्टं पश्चिमेन पराजयः।।**
**उत्तरेण गवां नाशः स्त्रीणां परिजनस्य च। पूर्वोत्तरे तु दिग्भागे सर्वान्कामानवाप्नुयात्।।'**

अर्थात् दन्त शोधन करते समय पूर्वाभिमुख हो तो उसे धृति, सुख और शारीरिक स्वास्थ्य प्राप्त होता है तथा ईशानकोणाभिमुख हो तो समस्त कामनायें पूरी होंगी। यदि दक्षिणाभिमुख हो तो कष्ट, पश्चिमाभिमुख हो तो पराजय, उत्तराभिमुख हो तो गौ आदि धन सहित स्त्री और परिजनों का नाश प्राप्त होता है।

### 1.6-2 दन्तमार्जनी (दातून) प्रार्थना मन्त्र -

दातून (टूथब्रश) को हाथ में लिये हुये विश्वामित्रकल्प में बताये गये प्रार्थना मन्त्र का पाठ करे-

**'आयुर्बलं यशो वर्चः प्रजाः पशून्वसूनि च। ब्रह्म प्रज्ञां मेधां च त्वं नो देहि वनस्पते।।'**

अर्थात् हे वनस्पते! तुम मुझे आयु, बल, यश, वर्चस्व, सन्तान, पशु, धन, प्रज्ञा, मेधा और वेद को दो। चकार अनुक्त सकल शुभ के समुच्चय के लिये है।

**1.6-3 दन्तधावन मन्त्र** पारस्करगृह्यसूत्र (2.6.17) में इस प्रकार दिया है-

**'अन्नाद्याय व्यूहध्वश्वसोमो राजाऽयमागमत्। स मे मुखं प्रमाक्ष्यंते यशसा च भगेन च।।'**

इति मन्त्रेणौदुम्बरेण दन्तान्धावेत्। मुखप्रक्षालन करके गणेश, गौ सूर्य, तुलसी, नारायण (विष्णु), देवी, शिव, राम, कृष्ण, नवग्रह इत्यादि की स्तुति द्वारा स्मरण करें।

**1.7-1 उष्णोदकस्नाविधिः -**

यमस्मृति में कहा है -

**'आप एव सदा पूतास्तासां वह्निर्विशोधकः। तस्मात्सर्वेषु कालेषु उष्णाम्भः पावनं स्मृतम्।।'**

अर्थात् यद्यपि जल अपने आप में पवित्र है फिर भी अग्नि उसका शोधक है। इसलिये सभी काल में गरम जल ही पवित्रकारक है, अतः सालभर गरम जल से ही नहाना चाहिये। मारीचकल्प में कहा है -

**'भूमिष्ठमुद्धृतं वापि शीतमुष्णमथापि वा। गांगं पयः पुनात्येव पापमामरणात्कृतम्।।'**

अर्थात् भूमि (कुंआ) में स्थित अथवा रेहट (पम्प आदि) से उद्धृत जल ठण्डा हो अथवा गरम का आमरण पर्यन्त सेवन करने (स्नानादि में प्रयोग करने) से वह गंगा जल के समान पापों का नाश करता है। अन्यत्र भी कहा है -

**'सरित्सु देवखातेषु तीर्थेषु नदीषु च। क्रियास्नानं समुद्दिष्टं स्नानं तत्रामलाः क्रियाः।।'**

अर्थात् झरने, मन्दिर का कुंआ, तीर्थ और नदी में ही क्रिया (कर्म) और स्नान करने का विधान है। उनमें व उनसे कृत कर्म व स्नान अत्यन्त पवित्र कारक होते हैं। तथा

**'वाप्यां कूपे तडागे वा नद्यां वा चोष्णवारिणा। प्रातः स्नानं सदा कुर्यादुष्णेनैव सदातुरः।।'**

अर्थात् बावड़ी, कुंआ, तालाब, नदी अथवा गरम जल से ही प्रातः स्नान करना चाहिये। आतुर यानि रोगी हो तो सदा गरम जल से ही स्नान करें।

1.7-2 **स्नान करने की विधि-**

बैठकर नहाने के लिये एक लकड़ी का पाटा रख लें और बाल्टी में पानी भर लें। पाटे पर जल को छिड़कते हुये निम्न मन्त्र का पाठ करें-

**'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा। यः स्मरेत्पुण्डरिकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।**
**पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु।।'**

अब पाटे पर बैठें और बायें हाथ से बाल्टी में से एक लोटा/मग्गा पानी लेकर दाहिने हथेलि के उपर से निम्न मन्त्र का पाठ करते हुये बाल्टी में ही छोड़ें-

**'गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति। नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु।।'**

अब पुनः अपने ऊपर प्रोक्षण करें-

**'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा। यः स्मरेत्पुण्डरिकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।**
**पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु।।'**

अब स्नान करें, स्नान करते वक्त भगवान के नाम स्मरण व उच्चारण करते हुये स्नान करें। स्नान के पश्चात् शुभ्र वस्त्र को पहनते वक्त व केश (बालों) को संस्कारित करते वक्त कुछ मन्त्र जो नित्य प्रातः स्मरण करने चाहिये उन्हें दर्शाया गया है उनका पाठ करें।

## 1.8 'नित्य प्रातः स्मरणीयमंत्राः'

ॐ गं महागणाधिपतये नमः। ॐ ऐं महासरस्वत्यै नमः। ॐ श्रीं महालक्ष्म्यै नमः। ॐकाराय नमः। ॐ श्रीसर्वेभ्यो देवेभ्यः सर्वाभ्यो देवीभ्यश्च नमः सर्वेभ्यो गुरुभ्यो नमः। ॐ श्रीनवदुर्गायै नमः। ॐ श्रीगंगायै नमः। ॐ नमः शिवाय। ॐ श्रीकृष्णपरमात्मने नमः। ॐ श्रीभगवते परशुरामाय नमः। ॐ श्रीजगद्गुर्वाद्यशंकराचार्याय नमः (अपने संप्रदाय के आद्य आचार्य को स्मरण करें)। ॐ श्रीशिवानन्दसरस्वत्यै परमगुरवे नमः (अपने परमगुरु यानी दादा गुरु को स्मरण करें)। ॐ श्रीसत्यानन्दसरस्वत्यै गुरवे नमः (अपने दीक्षा गुरु को स्मरण करें)। श्रीहरिहरतीर्थाय नमः। ॐ श्रीरामानन्दसरस्वत्यै नमः (अपने विद्या गुरुओं को स्मरण करें)। ॐ श्रीगणेशाय नमः। ॐ श्रीसूर्यनारायणाय नमः। ॐ श्री विष्णवे नमः। ॐ श्रीसर्वलिंगाय नमः। ॐ श्रीचक्रराजस्थमहाराज्ञिमहात्रिपुरसुन्दर्यै नमः। ॐ श्रीचक्रराजाय नमः। ॐ श्री राजराजेश्वर्यै नमः। ॐ श्रीचक्रराजस्थसर्वेभ्यो देवेभ्यः सर्वाभ्यो देवीभ्यश्च नमः। ॐ श्री श्रीसत्यानन्दगुरवे नमः। ॐ श्री सत्यानन्दगुरुचरणपादुकाभ्यां नमः। ॐ श्रीदत्तात्रेयाय नमः। ॐ श्रीदत्तगुरुचरणपादुकाभ्यां नमः। ॐ श्रीशंकरगुरवे नमः। ॐ श्रीशंकरगुरुचरणपादुकाभ्यां नमः। ॐ श्रीलक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः। ॐ श्रीमहादेवाय शिवाय नमः। ॐ श्रीकार्तिकेयाय नमः। ॐ श्रीकृष्णाय नमः। ॐ श्रीराधाकृष्णाभ्यां नमः। ॐ श्रीमूकाम्बिकायै नमः। ॐ श्री गायत्र्यै नमः। ॐ भूर्भुस्वःस्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्।। ॐ श्रीमहामृत्युंजयाय नमः। ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनं। उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्। ॐ श्री पञ्चदशाहयन्त्रस्थमहालक्ष्म्यै नमः। ॐ श्रीगणेशाय नमः। ॐ श्रीलक्ष्म्यै नमः। ॐ श्रीसरस्वत्यै नमः। ॐ श्री नर्मदेश्वराय नमः। ॐ श्रीद्विहस्ताभ्यां

नमः। ॐ श्रीद्विहस्ताभिमानिदेवताभ्यो नमः। ॐ श्रीशंखाय नमः। ॐ श्रीशंखाभिमानिदेवताभ्यो नमः। ॐ श्रीघंटराजाय नमः। ॐ श्रीघंटाराजाभिमानिदेवताभ्यो नमः। ॐ श्रीशालग्रामाय नमः। ॐ श्रीशालग्रामभिमानिदेवताभ्यो नमः। ॐ भूर्भुवःस्वः श्रीमहालक्ष्म्यै नमः। (केवल संन्यासियों के लिये - ॐ भूः संन्यस्तं मया। ॐ भुवः संन्यस्तं मया। ॐ स्वः संन्यस्तं मया। ॐ भूर्भुस्वःस्वः संन्यस्तं मया। ॐ सर्वं संन्यस्तं मया। अभयं सर्वभूतेभ्यो प्रदत्तं मया। ॐ हंसः सोऽहं परमात्मा चिन्मयोऽहं सच्चिदानन्दस्वरूपोऽहं सोऽहं ब्रह्म। ॐ हंसः हंसाय विद्महे परमहंसाय धीमहि। तन्नो हंसः प्रचोदयात्।।) ॐ ह्रीं दुं दुर्गे उत्तिष्ठ पुरुषि किं स्वपिषि भयं मे समुपस्थितं यदि शक्यमशक्यं वा तन्मे भगवति शमय स्वाहा। ॐ रथांगपाणये भयापहाय निग्रहाय चक्रिणे नमः। ॐ कृष्णाय वासुदेवाय हरये परमात्मने। प्रणतक्लेशनाशाय गोविन्दाय नमो नमः।। ॐ नमो भगवते तुभ्यं वासुदेवाय धीमहि। प्रद्युम्नायानिरुद्धाय नमः संकर्षणाय च।। ॐ शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे। सर्वस्यार्ति हरे देवि नारायणि नमोऽस्तुते।। ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनं उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्। शरणागतदीनार्त परित्रापरायणे। सर्वस्यार्ति हरे देवि नारायणि नमोऽस्तुते।। ॐ दीनदयालु बिरदु संभारि, हरहु नाथ मम संकट भारि। ॐ ह्रीं ॐ। ॐ श्रीं ॐ। ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः। ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः। ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः। ॐ हौं जूं सः व्यां वेदव्यासाय नमः सः जूं हौं ॐ। (केवल संन्यासियों के लिये - अहं ब्रह्मास्मि।) हर हर गंगे हर। हरिः ॐ तत्सत्। ब्रह्मार्पणमस्तु। सर्वार्पणमस्तु। ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

तत्पश्चात् नित्य सन्ध्या, पूजा-पाठ आदि (द्वितीय खण्ड में देखें) तथा अपनी साधना आदि से निवृत्त होकर बालभोग (यानि नाश्ता)/दूध (अथवा चाय, काफी आदि पेय पदार्थ) भोजन आदि को निम्न विधि से ग्रहण करें-

1.9 **नाश्ता/पेय आदि भोजनग्रहणविधिः**

हाथ-पैर धोकर दक्षिण अथवा पूर्व की ओर मुख करके आसन के ऊपर भोजन के लिये बैठें -

1. **ॐ भूर्भुवःस्वः**- इस मन्त्र में से दो बार आचमन करें।
2. **ॐ श्री शिवार्पणमस्तु** - भोजन के दोनों हाथ जोड़कर इस मंत्र को बोलें।
3. **ॐ अस्माकं नित्यमस्त्वेतत्** - दोनों हाथ जोड़कर भगवान् से प्रार्थना करें।
4. **ॐ सत्येन त्वर्तेन त्वा परिषिंचामि**- दिन में दाहिने हाथ में जल लेकर भोजन पर छिड़कें। रात में इस मंत्र से करें - **ॐ ऋतं त्वा सत्येन त्वा परिषिंचामि।**
5. **ॐ ब्रह्मार्पणं ब्रह्महविः ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्। ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्म समाधिना।।**
   - दाहिने हाथ में जल लेकर इस मंत्र को बोलते हुए थाली के चारों और गोलाकार में बायें से दाहिने तरफ जल छोड़ें।
6. **ॐ भूपतये स्वाहा। ॐ भुवनपतये स्वाहा। ॐ भूतानां पतये स्वाहा। ॐ धर्माय स्वाहा। ॐ चित्रगुप्ताय स्वाहा। ॐ यत्र क्वचन संस्थानां क्षुत्तृषोपहतात्मनाम्। भूतानां तृप्तयेऽक्ष्य्यमिदमस्तु यथासुखम्।। स्वाहा।।**
   - इन छः मन्त्रों से छः ग्रास रोटी/भात थाली के बाहर दाहिने तरफ ऊपर से नीचे की ओर एक सीध में थोड़े-थोड़े दूर में रखें।
7. **ॐ अमृतोपस्तरणमसि स्वाहा** - जल से आचमन करें।
8. **ॐ प्राणाय स्वाहा, ॐ अपानाय स्वाहा, ॐ व्यानाय स्वाहा, ॐ समानाय स्वाहा, ॐ उदानाय स्वाहा, ॐ परमात्मने स्वाहा** - इन छः मंत्रों से छः बार रोटी/भात का ग्रास मुख में डालकर निगलें, दांतों से न चबायें। इसके बाद

मन में इष्टदेवता का नाम के जप करते हुए भोजन करें। बातचीत न करें, मौन रहें। भोजन समाप्ति के बाद-

9. **ॐ अमृताऽपिधानमसि स्वाहा** - आचमन करें।

10. **ॐ श्री रुद्रार्पणमस्तु** तथा **ॐ रौरवे पुण्यनिलये पद्मार्बुदनिवासिनाम्। आर्तानामुदकं दत्तमक्ष्य्यमुपतिष्ठतु।।**
इन दो मंत्रों को बोलकर थाली में जल छोड़ें।

11. **हरिः ॐ तत्सत्** - कहें।
तत्पश्चात् उठकर हाथ-पैर धोवें और गीले हाथों से आँखें पोछें और पेट पर दाहिने हाथ को घड़िनुमा फेरते हुए अथवा दाहिने हाथ से स्पर्श करके इस मंत्र को बोलें-

**'अगस्त्यं कुम्भकर्णं च शनिं च वडवानलं। आहारपरिपाकार्थं स्मरेद्भीमं च पंचमं।।**
**आतापी मारितो येन वातापी च निपातितः। समुद्रः शोषितो येन स मेऽगस्त्यः प्रसीदतु।।'**

तत्पश्चात् शवासन में लेटकर स्वाभाविक 8 श्वास गिनें फिर दाहिने करवट में 16 और बायें करवट में 32 श्वास गिनें। उसके बाद उठकर अपने काम में लगें। रात्रि भोजन के बाद 100 कदम घूमकर अपने काम में लगें। आवश्यक हो तो वज्रासन में बैठ सकते हैं।।

**विशेष सूचनाः-** आपने प्रातः उठने के समय से लेकर सोते वक्त तक क्या क्या खाने पीने के पदार्थ खायें हैं उसके ऊपर निर्भर होता है आपका शारीरिक, मानसिक, भावनात्मक व आध्यात्मिक स्वास्थ्य। इसलिये प्रतिदिन जो हम खाते पीते हैं उसकी एक डायरी में निष्कपट भाव से दर्शित तालिका के अनुसार लिखें और स्वयं देखें कि पूर्व दिन में खाये पीये पदार्थों का क्या असर रहा। अपनी साधना के अनुकूलता व प्रतिकूलता के आधार पर कौन से पदार्थ को त्यागना

है और किस पदार्थ को ग्रहण करना है यह निर्णय ले सकेंगे। केवल साधक ही नहीं बल्कि रोगी, विद्यार्थी तथा स्वस्थ व्यक्ति भी अपने जीवन को श्रेष्ठ बनाने व उन्नति पाने के लिये इस प्रक्रिया को अपना सकते हैं। नित्य कर्तव्य खण्ड यानि परीक्षा आदि खण्ड अर्थात् द्वितीय खण्ड में तालिका को दर्शाया गया है।

## 1.10 सर्वकर्मोपयोगी किंचिज्ज्ञातव्यम्:-

### 1.10-1 वस्त्रम्

**'अधौतकारुधौते च परिदध्यान्न वाससी। अहतं तु परिदध्यात्सर्वकर्मणि संयतः।।** (वराह पुराण)

अर्थात् न धुले हुए व ठीक से नहीं धुले कपड़ों को नहीं पहनना चाहिये। अहत (दागादि व मल रहित) कपड़े को ही सकल कर्मों में संयमी पुरुष (यानि यजमान) पहनें। अहत कपड़े का अर्थ करते हैं कात्यायन स्मृति में:-

**'ईषद्धौतं नवं श्वेतं सदशं यन्न धारितम्। अहतं तद्विजानीयात्सर्वकर्मसु पावनम्'।**

अर्थात् नये कपड़े को एक बार सादे पवित्र जल से धुले व सफेद रंग के कपड़े जिसे दस दिन पूर्व से कभी स्वयं से पहना हुआ न हो ऐसे कपड़े को सभी कर्मों में पहनने योग्य 'अहत' वस्त्र कहा गया है। कपड़े स्वयं धोने हैं अथवा अन्य ?

**'स्वयं धौतेन कर्तव्याः क्रिया धर्मा विपश्चिता। न तु रजकधौतेन नोपयुक्तेन वा क्वचित्।।'** (कात्यायन स्मृतिः)

अर्थात् सफल धार्मिक कर्मों के लिये स्वयं के द्वारा धुले कपड़े को ही बुद्धिमान पहनें। धोबी, पत्नी या अन्य किसी से धुले कपड़े और दूसरे से पहनकर उपयोग किये हुए कपड़े कभी न पहनें।

सफल कार्यों में एक ही वस्त्र का प्रयोग करने निषेध किया गया है।

'अन्यमेव भवेद्वासः शयनीये नराधिप। अन्यद्रथ्यासु देवानामर्चायामन्यदेव हि।।
अन्यच्च लोकयात्रायामन्यदीश्वरदर्शने। अभावे धौतवस्त्रस्य शाणक्षौमाविकानि च।।'
कुतपं योगपट्टं वा विवासा येन नो भवेत्।। (मार्कण्डेयपुराण)

अर्थात् सोते (निद्रा के) समय अलग, मार्ग के लिये (गाँव/कार्यालय, व्यापार आदि) अलग, देव पूजा के समय अलग, दूर के यात्रा में अलग, देवदर्शन के लिये अलग, ऐसे अलग-अलग वस्त्र पहनें। यदि इतने धुले वस्त्र न हों तो सन/रेशम/ऊन/कुशा अथवा योगपट्ट का प्रयोग करें। (योगपट्ट का मतलब पीठ से घुटने तक ढ़कने योग्य छोटा वस्त्र)। ताकि व्यक्ति नग्न न हो।

उत्तरीयवस्त्र (उपवस्त्र) व अधोवस्त्र (वस्त्र) दोनों के बिना कर्म नहीं, विष्णुपुराण में-

'होमदेवार्चनाद्यासु क्रियास्वाचमने तथा। नैकवस्त्रः प्रवर्तेत द्विज वाचनके जपे।।
सव्यदेशात्परिभ्रष्टं कटिदेशे धृताम्बरम्। एकवस्त्रं तु तं विद्याद्दैवे पित्र्ये च वर्जयेत्।'

अर्थात्- होम, देव पूजा आदि शुभ कर्मों में, आचमन, द्विजों से वेद पाठ करते-कराते वक्त, जपकाल में एकवस्त्र न पहनें। बायें भुजा खुला रहना और/अथवा कटि पर्यन्त अधो वस्त्र पहने हुये को एक वस्त्र कहा जाता है। जो कि सकल देव एवं पितृ कर्म में वर्जित है। कहने का तात्पर्य है कि सकल मंगल कर्मों में द्विवस्त्र ही होना चाहिये।

निषिद्ध वस्त्रः-

'काषायकृष्णवस्त्रं च मलिनं केशदूषितम्। जीर्णं च संधितं वापि पारक्यं मैथुने धृतम्।।
छिन्नाग्रमुपवस्त्रञ्च कुत्सितं धर्मतो विदुः।।' (व्याघ्रपादस्मृतिः)

अर्थात् काषायरंग (भगवा/गेरुवे) व कालेरंग के वस्त्र, मैला, केशादि से दूषित, फटा अथवा सीला हुआ, दूसरे से पहना हुआ, मैथुन्काल में पहना हुआ, जिसके अग्र छिन्न-भिन्न हो गया हो ऐसे वस्त्र को यानी धोति को उपवस्त्र अथवा अधोवस्त्र के रूप में पहनना धर्म दृष्ट्या निंदित है यानी निषिद्ध है।

**'नोत्तरीयमधः कुर्याद्रात्रिवासस्तथा दिवा। कटिवेष्ट्यं तु यद्वस्त्रं पुरीषे येन वा कृतः।।**
**मूत्रमैथुनकृद्वस्त्रं धर्मकार्ये विवर्जयेत्।।'** (संस्कारकौस्तुभ)

अर्थात् उत्तरीयवस्त्र को कभी अधोवस्त्र के रूप एवं विपरीत अधो वस्त्र को उत्तरीय के रूप में प्रयोग न करें। रात्रि में (निद्राकाल में) पहने हुए को दिन में न पहने एवं विपरीत भी समझें। शौच (स्नानाद्यर्थ) पहने कटिवस्त्र तथा मलत्याग, मूत्रत्याग व मैथुनकाल में प्रयुक्त वस्त्र को धार्मिक कार्यों के लिये उपयोग न करें।

**1.10-2 धोती कैसे पहनें** (अथो वस्त्र धारण विधिः)

**'वामे पृष्ठे तथा नाभौ कच्छत्रयमुदाहृतम्। त्रिभिः कच्छैः परिज्ञेयो विप्रो यः स शुचिर्भवेत्।।**
**आदौ कच्छस्ततो नीवि नाभिमध्ये च वाससी। नीवि दक्षिणतः स्थाप्या एतत्त्रिकच्छलक्षणम्।।'**

अर्थात्- कटि के बायें भाग, कमर के पिछले भाग और नाभि के सामने इन तीन स्थानों में धोती का कच्छ बाँधने कहा गया है। जो विप्र इस प्रकार धोती पहने वही शुद्ध होता है। पहले कच्छ, तदनन्तर नीवि और नाभि मध्य में इस क्रम से पहने हुए धोती को नीवि के दक्षिण भाग में स्थापित करें यही त्रिकच्छ का लक्षण है।

**1.10-3 कर्माधिकारित्वलक्षणम्:-**

**'स्नातोऽधिकारी भवति दैवे पित्र्ये च कर्मणि। पवित्राङ्कस्तथा जाप्ये दाने च विधिचोदिते।।**

**सन्ध्याहीनोऽशुचिर्नित्यमनर्हः सर्वकर्मसु। यदन्यत्कुरुते कर्म न तस्य फलमश्नुते।।'** अग्निपुराणं)

अर्थात्- देवपूजन, पितृकार्य, जप, दान आदि कर्म में अष्टविध स्नान कर (विशेष अनुष्ठान प्रसङ्ग में) अन्यथा केवल जल स्नान करके पवित्री धारण किया हुआ व्यक्ति ही कर्म का अधिकारी होता है- ऐसा विधान है। सन्ध्यावन्दन न किये हुए व अशुद्ध (अपवित्र) व्यक्ति किसी भी कर्म के योग्य अधिकारी कदापि नहीं हो सकता, फिर भी वह यदि कर्म करता है तो उस कर्म का उसे कोई फल नहीं मिलेगा बल्कि प्रत्यवाय लगेगा यानी पाप ही मिलेगा। अतः

**'कुशपाणिः सदा तिष्ठेत् ब्राह्मणो दम्भवर्जितः। स नित्यं हन्ति पापानि तूलराशिमिवानलः'** (मार्कण्डेयपुराण)

अर्थात्- ब्रह्मण को सदा पवित्री धारण किये हुये रहना चाहिये क्योंकि वह पवित्री नित्य ही सकल पापों का नाश कर देती है जैसे रूई को आग अनायास जलाकर भस्म कर देता है।

**'यज्ञोपवीते द्वे धार्ये श्रौते स्मार्ते च कर्मणि। तृतीयमुत्तरार्थं वस्त्राभावे तदिष्यते।।'**

अर्थात् कर्माधिकारी को सदा दो यज्ञोपवीत धारण करना चाहिये श्रौत और स्मार्त कर्म करते वक्त और यदि उत्तरीयवस्त्र नहीं है तो तीसरा (एक और) यज्ञोपवीत धारण करना चाहिये। तात्पर्य यह है कि जब दीक्षित/संकल्पित कर्म में नहीं बैठे हैं अर्थात् सन्ध्यावन्दनादि नित्य कर्म करने के लिये एक ही यज्ञोपवीत धारण करें।

यदि कर्म करते वक्त या दीक्षित/संकल्पित काल के बीच में निम्न वर्जित कार्य/क्रिया हो तो जलस्पर्श (हस्त प्रक्षालान व आचमन) करके ही पुनः कर्म आगे बढ़ाना चाहिये। जैसे कि कात्यायन स्मृति में कहा गया है।

**'पित्र्यमन्त्रानुब्रुवाणो आत्मालभेदऽधमेक्षणे। अधोवायुसमुत्सर्गे प्रहासेऽनृतभाषणे।।**
**मार्जारमूषकस्पर्शे आक्रुष्टे क्रोधसंभवे। निमित्तेष्वेषु सर्वेषु कर्म कुर्वन्नपः स्पृशेत्।'**

अर्थात्- पितृ सम्बन्धीमन्त्रोच्चारण करने पर, अपने शरीर के किसी भी अंग का स्पर्श करने पर, शूद्र आदि अधम मनुष्यों का दर्शन करने पर, अपान वायु का त्याग (यह मल-मूत्र त्याग का उपलक्ष्य है), हंसी-मजाक/झूठ बोलने पर, बिल्ली, चूहे, कुत्ता आदि ग्राम्य जीव-जन्तुओं का स्पर्श होने पर, किसी दूसरे व्यक्ति द्वारा हाथ आदि अंग पकड़कर खींचे जाने पर एवं क्रोधादि राजसी व तामसी वृत्ति (जम्भई आदि का उपलक्षक है) अभिव्यक्त होने पर जलस्पर्श यानि हस्तप्रक्षालन पूर्वक आचमन करके ही पुनः कर्म में प्रवृत्त होना चाहिये।

**'स्नाने होमे जपे दाने स्वाध्याये पितृकर्मणि। करौ सदर्भौ कुर्वीत तथा सन्ध्याऽभिवादने।।'** (प्रयोग पारिजतः)

**'अनामिकामूलदेशे पवित्रं धारयेद्द्विजः।'** (अत्रि स्मृतिः)

अर्थात् स्नान, होम, जप, दान, स्वाध्याय (पढ़ाई), पितृकर्म, सन्ध्यावन्दन आदि नित्यकर्म और नमस्कार करते वक्त त्रैवर्णिक को अपने हाथ में पवित्री को अवश्य धारण करना चाहिये। वह भी हाथ के अनामिका अंगुली में।

### 1.10-4 मन्त्राधनुष्ठाने विधिविशेषः-

किसी भी मन्त्र का अनुष्ठान करने निम्न कुछ बातें जानना अत्यन्त आवश्यक है। जैसे कि स्मृतियों में कहा गया है-

**'आर्षं छन्दश्च दैवत्यं विनियोगस्तथैव च। वेदितव्यं प्रयत्नेन ब्राह्मणेन विशेषतः।**

**अविदित्वा तु यः कुर्याद्याजनाध्ययनं जपम्। होमपूजाजपादीनि तस्य चाल्पफलं भवेत्।।'** अथवा

**'अविदित्वा ऋषिं छन्दो दैवतं योगमेव च। योऽध्यापयेज्जपेद्वापि पापीयाञ्जायते तु सः।।''**

अर्थात् विशेषतः ब्राह्मण को (वस्तुतः त्रैवर्णिक द्विजों) प्रयत्नपूर्वक ऋषि, छन्दः, देवता, (बीज, शक्ति, कीलक) और विनियोग जानना चाहिये। इन्हें जाने बिना जो वेद आदि का अध्ययन-अध्यापन, यजन-याजन, होम पूजन आदि कर्म करता है

वह कर्म अल्प फलदायक होगा अथवा ऋषि, छन्दः, देवता और विनियोग (तथा बीज, शक्ति, कीलक) को जाने बिना जो वेद आदि को पढ़ता है अथवा मन्त्रादि को जपता (पाठ) करता है वह निश्चित ही महापापी हो जायेगा।

अतः मन्त्र के (स्तोत्रादि के) ऋषि, छन्दः, देवता, बीज, शक्ति, कीलक और विनियोग को जाने बिना मन्त्र, स्तोत्र आदि का जप व पाठ आदि अनुष्ठान नहीं करना चाहिए।

**'ऋषिणा येन यद्दृष्टं सिद्धिः प्राप्ता च येन वै। मन्त्रेण तस्य तत्प्रोक्तमृषेर्भावस्तदार्षकम्।।'** अथवा **'येन दृष्टं यद्वाक्यं तस्य स ऋषिः'**, अर्थात् जिसके द्वारा ध्यान-समाधि काल में देखा गया (हृदय में अभिव्यक्त/प्रकट होकर अनुभव किया गया) एवं जिस मन्त्र (आदि) से सिद्धि यानी फल प्रापत किया गया और लोककल्याण के लिये जिसके वाणी से सर्वप्रथम उपदेश हुआ उस व्यक्ति विशेष को मन्त्र का द्रष्टा ऋषि कहा जाता है।

**'छन्दसा छन्द उद्दिष्टं वाससी इव चाकृतेः। आत्मा संछादितो देवैर्मृत्योर्भीतैस्तु वै पुरा।।**
**आदित्यैर्वसुभी रुद्रैस्तेनच्छन्दांसि तानि वै।।'** अथवा

**'यदक्षरपरिमाणेन आच्छादितं व्याप्तं तच्छन्दः'** अर्थात् जैसे शरीर को वस्त्र से ढ़का जाता है उसी प्रकार वैदिक मन्त्रों को छन्द से ढ़का गया है। सृष्टि के आदि काल में मृत्यु से भयभीत रुद्र, वसु, आदित्य आदि देवता छन्दों से ही अपने को ढ़क लिये थे इसलिये (ढ़क कर रक्षा करने के स्वभाव के कारण) इन्हें छन्दा कहा गया अथवा मन्त्र में विद्यमान अक्षरों की संख्या (व्यंजन सहित वर्ण) द्वारा मन्त्र को ढ़का गया यानि व्याप्त कर दिया है उसे (नियत संख्या अनुसार) छन्दः कहते हैं। जो कि छन्द शास्त्रों में प्रसिद्ध है।

**'यस्य यस्य तु मन्त्रस्य उद्दिष्टा देवता तु या। तदाकारं भवेत्तस्य देवत्वं देवतोच्यते।।'** अथवा

**'या तेनोच्चते सा देवता'** अर्थात् जिसकी स्तुति अथवा वर्णन जिस मन्त्र के द्वारा किया गया और जिस आकार को वह मन्त्र प्राप्त कराता है। वह उस मन्त्र का देवता है।

**'मन्त्रस्य योनि बीजम्'** अर्थात् प्रत्येक मन्त्र के मूल में एक बीज होता है जिससे मन्त्र की उत्पत्ति हुई है उसे मन्त्र का बीज कहा गया है।

**'मन्त्रस्य प्राणः शक्तिः'** अर्थात् मन्त्र जिससे जीवित रहता है यानि फलदेने में समर्थ होता है उसे मन्त्र की शक्ति कहते हैं।

**'मन्त्रस्य यत्ध्रुवं येन प्रतिबद्धं तत्कीलकम्'** अर्थात् मन्त्र का केन्द्रीभूतबिन्दु जिससे बन्धा हुआ मन्त्र दृढ़ होता है उसे मन्त्र का कीलक कहते हैं।

**'पुरा कल्पे समुत्पन्ना मन्त्रा कर्मार्थ एव च। अनेन चेदं कर्तव्यं विनियोगः स उच्यते।।'** अथवा

**'मन्त्रस्योद्देशो योगः'** अर्थात् मन्त्र को जपने व अनुष्ठान करने का जो उद्देश यानी संकल्पित फल को विनियोग कहा गया है।

**'न च स्मरेदृषिं छन्दः श्राद्धे वैतानिके मखे।'**

कृष्णभट्टीय कर्मप्रयोगरत्न में कहा गया है कि श्राद्ध और वैतानिककर्म में ऋषि, छन्द आदि का उच्चारण/पाठ न करें। कात्ययन ने भी कहा है कि–

**'अग्निहोत्रे वैश्वदेवे विवाहादिविधौ तथा। होमकाले न दृश्यन्ते प्रायश्छन्दर्षिदेवताः।।'** एवमन्यत्र

**'शान्तिकादिषु कार्येषु मन्त्रपाठजपादिषु। होमे नैव प्रकर्तव्याः कदाचिदृषिदेवताः।।'**

अर्थात् अग्निहोत्र, वैश्वदेव, विवाहादि संस्कार तथा होम काल में प्रायः ऋषि, छन्दः, देवता आदि प्रयोग नहीं किये जाते हैं। मन्त्र/वेदपाठ जप, शान्तिक आदि कर्म में ऋषि, छन्द आदि का प्रयोग करना चाहिये किन्तु होम कर्म में कदापि ऋषि, छन्दः, देवतादि आदि प्रयोग न करें।

किसी भी मन्त्र के जप (नित्य, नैमित्तिक, काम्य) का आरम्भ में दाहिने हाथ में जलाक्षतपुष्प लेकर ऋषि आदि का उच्चारण

(विनियोग) कर जल छोड़ कर ऋष्यादिन्यास करना चाहिये। ऋषि को सिर पर, छन्द: को मुख में, देवता को हृदय में, बीज को गुह्य में, शक्ति को पैरों में, कीलक को नाभि में और विनियोग को सम्पूर्ण शरीर में स्थापित करें।

**न्यास क्या है और उसकी आवश्यकता:-**

वेदों में कहा गया है-'**देवो भूत्वा देवान्यजेत्**' अर्थात् अपने में देवभाव लाकर ही देवता का पूजन आदि करना चाहिये। अपने में देवभाव लाने की प्रक्रिया को न्यास कहते हैं अर्थात् मन्त्र व उसके देवता आदि को अपने शरीर के विभिन्न अंगों में स्थापित कर भावना करना है कि मैं मन्त्रमय व देवमय हो गया हूँ। न्यूनतम तीन न्यास (ऋषि, अंग, कर) करना चाहिये व अधिकतम 64 न्यास किया जाता है। विस्तृत जानकारी के लिये हमारे द्वारा प्रकाशित **श्रीयन्त्रपूजापद्धतिप्रकाश:** को देखें।

क्या शक्तिपात मन्त्रादिसिद्धि के लिये आवश्यक है? यह प्रश्न प्राय: सभी साधकों को सताता है। सच्चाई तो यह है कि मलों का पाक (नष्ट होकर शुद्ध) होने से शैवी शक्ति का पात स्वयं होता है। इसलिये कहा गया है-

**'परस्परविरोधेन निवारितविपाकयो:। कर्मणो: सन्निपाते न शैवी शक्ति: पतत्यसौ'।।**

अर्थात् परस्पर विरोध के कारण जिन कर्मों का फलदान रुक गया है उन कर्मों के रहते हुए शैवी शक्ति का पात नहीं होता है। मृगेन्द्र आगम में कहा गया है कि-

**'तम:शक्त्यधिकारस्य निवृत्तेस्तत्परिच्युतौ। व्यनक्ति दृक्क्रियानन्त्यं जगद्बन्धुरणो: शिव:।।'**

अर्थात् आवरणशक्ति के अधिकार की निवृत्ति हो जाने पर यानी उस शक्ति का क्षय होने पर जगद्बन्धु परमेश्वर शिव बद्धजीव (अणु=पशु) के प्रति उसकी ज्ञानशक्ति के अनन्तत्व को अभिव्यक्त कर देते हैं। यही शक्तिपात है। इसलिये साधक का कर्तव्य केवल आवरणमल का नाश करने के लिये आवश्यक कर्म व उपासना को निष्कामभाव से करें। अत: कहा है मतंग आगम में

**'बहिर्मुखस्य मन्त्रस्य वृत्तयो या: प्रकीर्तिता:। ता एवान्तर्मुखस्यास्य शक्तय: प्रकीर्तिता:।**

अर्थात् चित्त के बहिर्मुख होने पर जो मन्त्र 'वृत्ति' कही जाती है वही चित्त के अन्तर्मुख होने पर 'शक्ति' कहलाती है। यह कैसे संभव है? जानो–

**'तदागमवशात्साध्यं गुरुवक्त्रान्महाधिया। शिवशक्तिकरावेशाद् गुरुः शिष्यप्रबोधकः।।'**

अर्थात् वह मन्त्रशक्ति आगम और गुरुमुख के द्वारा प्राप्त होती है। गुरु का चित्त जब शिवशक्तिमय करस्पर्श से आप्लुत रहता है तब भगवान् की शक्तिरूप किरण गुरु के माध्यम से शिष्य में पात होता है। इसे ही शक्तिपात कहते हैं। अतः किसी भी मन्त्र आदि का अनुष्ठान करने से पूर्व उस मन्त्र आदि को उसके ऋष्यादि के ज्ञान सहित गुरुमुख से अवश्य ग्रहण करना चाहिये। अपनी पात्रता के अनुसार शक्तिपात के प्रभाव का वर्णन इस प्रकार किया गया है– तीव्र, मध्य व मन्द शक्तिपात। पुनः प्रत्येक को तीन प्रकार का माना गया है तीव्र तीव्र, तीव्रमध्य, तीव्रमन्द, मध्यतीव्र, मध्यमध्य, मध्यमन्द, मन्दतीव्र, मन्दमध्य और मन्दमन्द। रत्नमाला आगम में तीव्रतीव्र के बारे में कहा है–

**"यस्मिन्काले तु गुरुणा निर्विकल्पं प्रकाशितम्। तदैव किल मुक्तोऽसौ यन्त्रं तिष्ठति केवलम्।।"**

अर्थात् सर्वोत्तम अधिकारी शिष्य यानी जिसके आवरणादि सकल मल नष्ट होकर चित्त अत्यन्त विशुद्ध है उस शिष्य को जिस समय गुरु के द्वारा निर्विकल्प बोध प्रकाशित कर दिया जाता है उसी समय वह शिष्य मुक्त हो जाता है, फिर वह केवल यन्त्र के समान रह जाता है, मतलब ईश्वर ही उस शरीर के प्रारब्धकर्मानुसार उस शरीर की जीवन यात्रा का संचालन करता है। यही तीवतीव्र शक्तिपात है। इसी के अनुसार अन्य को समझें। अतः इन्हें क्रम से शिवदीक्षा, पुत्रकदीक्षा, शक्तिदीक्षा, शिवधर्म- साधकदीक्षा आदि नाम से आगम ग्रन्थों में बताया गया है।

सामान्यतः शैव शाक्त अगामों के अनुसार दीक्षा तीन प्रकार की है– शाक्तिकी, शाम्भवी और मान्त्री (आणवी)। आणवी दीक्षा पुनः दस प्रकार की है– स्मार्ती, मानसी, यौगी, चाक्षुषी, स्पार्शिनी, वाचिकी, मान्त्रिकी, हौत्री, शास्त्री और आभिषेचिकी। जब की

शारदापटल में दीक्षा के केवल चार भेद बताकर विस्तार से वर्णन किया गया है- क्रियावती, वर्णमयी, कलावती और वेधमयी। विस्तार के भय से यहाँ हमने संकेत मात्र किये हैं।

मन्त्रानुष्ठान में ध्यान देने योग्य बातें है- स्थान, भोजन आदि जिनके बारे में पूर्व में वर्णन किया गया है। कुछ विशेष ज्ञातव्य है मन्त्र में सूतक, मन्त्रसिद्धि के लिये वर्ज्य, मन्त्र चैतन्य, मन्त्रार्थ, मन्त्र की कुल्लुका, मन्त्रसेतु, महासेतु, मन्त्रनिर्वाण, मुखशोधन, प्राणयोग, दीपनी, मन्त्र गत आठ दोष और मन्त्र के दस संस्कार। एवं माला और माला संस्कार।

मन्त्रों में दो प्रकार के **सूतक** होते हैं- एक जातसूतक और दूसरा मृतसूतक। इन दोनों अशुद्धियों को भंग करने की विधि यह है कि जप के आरम्भ में ओंकार सम्पुटित करके मन्त्र को 108/27/7 बार जप कर लेना चाहिये। तदनन्तर योनीमुद्रा के साथ मन्त्रार्थ और मन्त्र चैतन्य कर लेना चाहिये। अथवा भूत-लिपि का विधान किया गया है- ''अ'' से लेकर ''ह'' पर्यन्त समस्त वर्णों का उच्चारण कर अपने मन्त्र का उच्चारण करके विपरीत क्रम से ''ह'' से लेकर ''अ'' पर्यन्त उच्चारण करना। इस प्रकार एक महीने तक नित्य एक हजार जपने से दोनों अशुद्धियाँ भंग हो जाते हैं।

मन्त्र सिद्धि के लिये **वर्ज्य** है- आलस्य, जँभाई, नींद, छींक, थूकना, डरना, अपवित्र अंगों का स्पर्श, क्रोधादि तामसी वृत्ति और लोभादि राजसी वृत्ति। **12 नियमों** का पालन आवश्यक है- भूमिश्यन, ब्रह्मचर्य, मौन, गुरुसेवा, त्रिकालस्नान, पापकर्मत्याग, नित्य सन्ध्या व पूजा, मन्त्र का देवता की स्तुत्यादि, नैमित्तिक पूजा, मन्त्रदेवता व गुरु में पूर्ण विश्वास तथा जप में निष्ठा।

मन्त्र **चैतन्य** का तात्पर्य यह है कि मन्त्र का मूलस्वरूप विशुद्धचैतन्य जिसे ब्रह्म, स्फोट, ध्वनि आदि शब्दों से कहा गया है और जो निर्गुण निराकर है। इसी को मन्त्र, देवता और गुरु का ऐक्य कहा गया है। अतः मन्त्र केवल शब्दात्मक नहीं अपितु शुद्ध चैतन्य ही है ऐसी भावना करना ही मन्त्र चैतन्य है।

**मन्त्रार्थ** का मतलब है मन्त्र के प्रत्येक वर्ण का गूढ़ रहस्य जो गुरु ने बताया है व शास्त्रों से आप जान सके हैं उसका चिन्तन

करना। जैसे "ह्रीं-ह्=शिव, र्=प्रकृति, ई=महामाया, ˘ = नाद = विश्वमाता और ' ˙ ' = बिन्दु = दुःखनाश। अर्थात्- शिवयुक्त विश्वमाता महामाया प्रकृति समस्त दुःख नाशक है। यह अति संक्षिप्त अर्थ है। मन्त्रार्थ के विषय में शंकर भगवान् का यह वचन है।

**'ध्यानेन परमेशानि यद्रूपमुपस्थितम्। तदेव परमेशानि मन्त्रार्थं विद्धि पार्वति।।'**

अर्थात् ध्यान करते समय जो रूप हृदय में प्रकट हो वही मन्त्रार्थ है ऐसे जानो।

सरस्वती तन्त्र में कहा गया है कि मन्त्र के जपने से पूर्व उसी की **कुल्लुका** को सिर में न्यास करें। कुछ मन्त्रों के कुल्लुका इस प्रकार है- भुवनेश्वरी का ह्रीं, गणेशजी का गं, लक्ष्मी का श्रीं, सरस्वती का ऐं, शिवजी का हौं, इत्यादि।

मन्त्रों का **सेतु** प्रधानतः 'ॐ' ही है। हृदय में इसका न्यास कर लेना चाहिये। कुछ आगमों के अनुसार ब्राह्मण व क्षत्रियों के लिये 'ॐ' वैश्यों के लिये 'फट्' और शूद्रों के लिये 'ह्रीं'

प्रत्येक मन्त्र का **महासेतु** होता है जिसका जप करने से सभी अवस्थाओं, सभी देश व काल में जपने का अधिकार प्राप्त होता है। सभी मन्त्रों का प्रधानतः महासेतु 'ॐ स्त्रीं ॐ' है। विशेषतः त्रिपुरसुन्दरी का 'ह्रीं', काली का 'क्रीं', तारा का 'हूँ', इत्यादि।

मन्त्र **निर्वाण** अर्थात् मन्त्र का सम्यगाधान यानी दीप्त कर फलोन्मुख करना है। अपने मन्त्र को **'ॐ अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं ॡं एं ओं ऐं औं अं अः'** और **'ऐं, ॐ'** से सम्मुटित कर नाभि में न्यास करना है। अर्थात्- **'ॐ ऐं अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं ॡं एं ओं ऐं औं अं अः ॐ** अपना मन्त्र **ऐं अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं ॡं एं ओं ऐं औं अं अः ॐ।'**

**मुखशोधन** का तात्पर्य अपने मुख यानी जिह्वा को जपने योग्य बनाना। इसके लिये जिस देवता का मन्त्र जपना हो उसके अनुसार मुखशोधन मन्त्र का न्यूनतम 11 बार जपना चाहिये। प्रधानतः सभी मन्त्रों का मुखशोधन मन्त्र **'ॐ'** ही है। विशेषतः

जैसे गणेश जी का '**ॐ गं ॐ**', लक्ष्मी का '**ॐ श्रीं ॐ**', इत्यादि।

**प्राणयोग** उसे कहते हैं जिससे मन्त्र को प्राणयुक्त किया जाय। माया बीज '**ह्रीं**' से सम्पुटित कर अपने मन्त्र को 7 बार जपना प्राण योग है। मन्त्र को प्रकाशित कर लेने को मन्त्र**दीपनी** कहा गया है। '**ॐ**' से सम्पुटित करके अपने मन्त्र को 7 बार जपने को दीपनी कहा गया है। आगमग्रन्थों में मन्त्र के यद्यपि पचास दोष गिनाये व बताये गये हैं किन्तु उन सब को आठ में अन्तर्भाव कर संक्षेप में यहाँ बताया जा रहा है क्योंकि-

**'दोषानिमानविज्ञाय यो मन्त्रान्भजते जडः। सिद्धिर्न जायते तस्य कल्पकोटिशतैरपि।।'**

अर्थात् मन्त्रगत **आठ दोषों** को जाने बिना (और उन्हें दूर करने वाले दस संस्कारों को जाने बिना) जो मन्त्र को जपता है उस जड़बुद्धिवाले को सेकड़ों कल्प जपने पर भी मन्त्र सिद्ध नहीं होगा। वे दोष इस प्रकार हैं।

1. अभक्ति- मन्त्रों को शब्दरूप मानना, देवता नहीं।
2. अक्षरभ्रान्ति- मन्त्र के अक्षर क्रम में उलट फेर हो जाना।
3. लोप- मन्त्र के किसी वर्ण या मात्रा का लुप्त हो जाना।
4. छिन्न- मन्त्रगत संयुक्तवर्णों में किसी व्यञ्जन का छूट जाना।
5. ह्रस्व- मन्त्रगत दीर्घ को ह्रस्व उच्चारण करना एवं दीर्घ को अस्थल में प्लुत आदि उच्चारण करना।
6. दीर्घ- मन्त्रगत ह्रस्व को दीर्घ उच्चारण करना एवं ह्रस्व को अस्थल में प्लुत आदि उच्चारण करना।
7. कथन- अपना मन्त्र किसी को बताना, विशेषतः स्वपरम्परा विरोधी अथवा अनधिकारी को बताना।
8. स्वप्न कथन- स्वप्न में अपना मन्त्र किसी को बताना।

उक्त समस्त दोषों का निवारण करने के लिये निम्न दस संस्कारों से मन्त्र को संस्कारित कर लेना चाहिये।

**अथ मंत्र संस्कार:-**

किसी भी मन्त्र को जपने से पहले उसको दस (10) संस्कारों से शुद्धकर उत्कीलन करना आवश्यक है, क्योंकि शिवजी कलियुग में मन्त्रों के संभावित दुरुपयोग को ध्यान में रखते हुए मन्त्रों को कीलित किये हैं। अत: बिना उत्कीलन व संस्कार किये जपे गये मन्त्र निष्फल होते हैं। अत: निम्न प्रकार से दस संस्कार बताये गये हैं-

**'मन्त्राणां दश कथ्यन्ते संस्काराः सिद्धिदायिनः। जननं जीवनं पश्चात्ताडनं बोधनं तथा।।**
**अथाभिषेको विमलीकरणाप्यायने पुनः। तर्पणं दीपनं गुप्तिर्दशैता मंत्रसंस्क्रिया।।'**

अर्थात् सफलता प्रदान करने वाले दस संस्कार मन्त्रों के कहे गये हैं। वे दस संस्कार हैं- जनन, जीवन, ताड़न, बोधन, अभिषेक, विमलीकरण, आप्यायन, तर्पण, दीपन और गुप्ति (गोपन)। प्रत्येक का लक्षण आगे बताया जा रहा है।

तेषां स्वरूपम् :-

**मन्त्राणां मातृकायन्त्रादुद्धारो जननं स्मृतम्। प्रणवान्तरितान्कृत्वा मन्त्रवर्णान्जपेत्सुधीः।।**
**एतज्जीवनमित्याहुर्मन्त्रतन्त्रविशारदाः। मन्त्रवर्णान्समालिख्य ताडयेच्चन्दनाम्भसा।।**
**प्रत्येकं वायुना मन्त्री ताडनं तदुदाहृतम्। विलिख्य मन्त्रं तं मन्त्री प्रसूनैः करवीरजैः।।**
**तन्मन्त्राक्षरसंख्यातैर्हन्याद्वातेन बोधनम्। स्वतन्त्रोक्तविधानेन मन्त्री मन्त्रार्णसंख्यया।।**
**अश्वत्थपल्लवैर्मन्त्रमभिषिंचेद्विशुद्धये। संचिन्त्य मनसा मन्त्रं ज्योतिर्मन्त्रेण निर्दहेत्।।**
**मन्त्रे मलत्रयं मन्त्री विमलीकरणं त्विदम्। तारं व्योमाग्निमनयुग्दण्डो ज्योतिर्मनुर्मतः।।**

**कुशोदकेन जप्तेन प्रत्यर्णं प्रोक्षणं मनोः। तेन मन्त्रेण विधिवदेतदाप्यायनं मतम्।**
**मन्त्रेण वारिणा मन्त्रतर्पणं तर्पणं स्मृतम्। तारमायारमायोगे मनोर्दीपनमुच्यते।।**
**जप्यमानस्य मन्त्रस्य गोपनं त्वप्रकाशनम्। संस्कारा दश संप्रोक्ताः सर्वतन्त्रेषु गोपिताः।।**
**यान्कृत्वा संप्रदायेन मन्त्री वांछितमश्नुते।।**

अर्थात् मन्त्र को मातृकायन्त्र से उद्धृत (निकालना) जनन (जन्म) नाम का संस्कार है यानी मन्त्र के प्रत्येक वर्ण को
अलग-अलग कर उच्चारण करना। प्रणव से संपुटित कर मन्त्र के प्रत्येक वर्ण को जपना इसे मन्त्र-तन्त्र ज्ञाता विद्वान् लोग द्वितीय
जीवन नाम का संस्कार कहते हैं। भोजपत्र अथवा ताड़पत्र पर मन्त्र को लिखकर प्रत्येक वर्ण पर चन्दन मिश्रित जल से कुशा
द्वारा छींट लगाने (प्रोक्षण करने) को ताड़न नाम से कहते हैं। करवीर पुष्पों से मन्त्र को लिखकर (मन्त्र के अक्षरों की संख्या
के बराबर संख्या पुष्प से ही लिखना हैं) हथेली के ऊपर से प्रत्येक अक्षर पर फूंक मारे इसे बोधन नाम से कहा गया है।
स्वतन्त्र=अपने तन्त्र अर्थात् अपनी परम्परा में कहे विधि से अश्वत्थ (पीपल) के पत्तों से मन्त्राक्षर संख्या (मन्त्र में जितने अक्षर
है उतने ही संख्या बराबर) अभिषेक करें, मन्त्र की शुद्धि के लिये [स्वच्छन्दतन्त्र में विहित विधि-एक बिल्व पत्र (त्रिशाखा
युक्त) में 5 दूर्वा और 5 तुलसी पत्र वैष्टित कर कर्पूरादि सुगन्धि द्रव्य युक्त जल से प्रोक्षण करना] इसे अभिषेक नामक संस्कार
कहते हैं। ज्योतिर्मन्त्र यानि अग्निबीज (रं) से मन ही मन प्रत्येक वर्ण को सम्पुटित कर जपते हुए मलत्रय (शाम्भव, आणव,
कार्म) को जलाकर नष्ट होने की भावना करें। यह विमलीकरण संस्कार है। **'ॐ हं रं हं ॐ'** - इसे तारव्योमाग्नियुक्त दण्डात्मक
ज्योतिर्मनु (अग्नि का विशेष मन्त्र) कहा गया है, इससे अभिमन्त्रित कुशोदक से मन्त्र के प्रत्येक वर्ण पर प्रोक्षण करने को
आप्यायन संस्कार कहा गया है। मन्त्र (जाप्य मन्त्र) से अभिमन्त्रित (दूध मिश्रित) जल से मन्त्राक्षरसमसंख्या तर्पण करने को
तर्पण संस्कार कहते हैं। तारमायरमायोग मन्त्र यानि **'ॐ ह्रीं श्रीं'** इस मन्त्र से सम्पुटित कर जाप्य मन्त्र के प्रत्येक वर्ण का उच्चारण

करना दीपन नाम का संस्कार हैं। अपने द्वारा जाप्यमन्त्र को प्रकाशित न करना यानी किसी को भी न बताना गोपन नाम का संस्कार है। सभी शास्त्रों में परोक्ष रूप से कथन करते हुए रक्षित इस दस संस्कारों को करके अपने मन्त्र को जपने से पूर्व जपने वाला अपने अभीष्ट फल प्राप्त करने केलिये मन्त्र के इन संस्कारों को कर लेता है तो अवश्य ही उसको अपने अभीष्ट फल प्राप्त होगा। संस्कार करने के पश्चात् मन्त्र के 10 माला जप करें। किन्तु माला श्री संस्कारों से शोधित होना चाहिये।

**1.10-5 अथ माला संस्कार:-**

तत्रादौ कुशोदकसहितैः पंचगव्यैर्मालां प्रक्षाल्य अश्वत्थपत्रनवकै रचिते कमले स्थापयित्वा -

**ॐ ह्रीं अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं लॄं एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं मं यं रं लं वं शं षं सं हं क्षं -**

इत्येतानि मातृकाक्षराणि मूलमन्त्रं च मालायां विन्यस्य पुनः पंचगव्येन **प्रोक्ष्य** पुनः-

**ॐ सद्योजातं प्रपद्यामि सद्योजाताय वै नमो नमः। भवे भवेनातिभवे भवस्व मां भवोद्भवाय नमः।।1।।** इति मन्त्रेण शीतजलेन **प्रक्षालयेत्।**

**ॐ वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नमः श्रेष्ठाय नमो रुद्राय नमः कालाय नमः कलविकरणाय नमो बलविकरणाय नमो बलाय नमो बलप्रमथनाय नमः सर्वभूतदमनाय नमो मनोन्मनाय नमः।।1।।** इति मन्त्रेण चन्दनागुरुकर्पूरादिसुगन्धद्रव्यै-**र्घर्षयेत्।**

**ॐ अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोरघोरतरेभ्यः। शर्वेभ्यः सर्वशर्वेभ्यो नमस्तेऽस्तु रुद्ररूपेभ्यः।।1।।** इति मन्त्रेण तां **धूपयेत्।**

**ॐ तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि। तन्नो रुद्रः प्रचोदयात् ।।1।।** इति मन्त्रेण मालायाश्चन्दनं **लेपयेत्।**

**ॐ ईशानः सर्वविद्यानामीश्वरः सर्वभूतानाम् ब्रह्माधिपतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिर्ब्रह्म शिवो मेऽस्तु सदाशिवोम्।।1।।** इति

मन्त्रेण मेरुसहितं प्रत्येकमणिं सकृत्सकृदेवा**भिमंत्रयेत्**। इत्यभिमन्त्र्य **प्राणप्रतिष्ठां** कुर्यात्।। तद्यथा–'**अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठामन्त्रस्य ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा ऋषयः। ऋग्यजुःसामानि छन्दांसि। क्रियामयवपुः प्राणाख्या देवता। आं बीजं ह्रीं शक्तिः क्रौं कीलकम् अस्यां मालायां प्राणप्रतिष्ठापने विनियोगः। ॐ आं ह्रीं क्रौं अँ यँ रँ लँ वँ शँ षँ सँ हँ क्षँ अः क्रौं ह्रीं आं हंसः सोऽहं अस्यां मालायां इह प्राणास्तिष्ठन्तु। ॐ आं ह्रीं क्रौं अँ यँ रँ लँ वँ शँ षँ सँ हँ क्षँ अः क्रौं ह्रीं आं हंसः सोऽहं अस्यां मालायां जीव इह स्थितः। ॐ आं ह्रीं क्रौं अँ यँ रँ लँ वँ शँ षँ सँ हँ क्षँ अः क्रौं ह्रीं आं हंसः सोऽहं अस्यां मालायां सर्वेन्द्रियाणि वाङ्मनस्त्वक्चक्षुःश्रोत्रजिह्वाघ्राणपाणिपादपायूपस्थानीहागत्य स्वस्ति सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा।**'

एवं प्राणप्रतिष्ठां कृत्वा पुष्पाक्षतान् कुंकुमाक्तान् निःक्षिप्य गर्भाधानादि पंचदशसंस्कारसिद्ध्यर्थ पंचदशप्रणवावृत्तिं कृत्वा प्राणशक्तिं **ध्यायेत्**–

**"रक्ताम्भोधिस्थपोतोल्लसदरुणसरोजाधिरुढा कराब्जैः, पाशं कोदण्डमिक्षूद्भवमथ गुणमप्यङ्कुशं पंचबाणान्।।**

**बिभ्राणासृक्कपालं त्रिनयनलसिता पीनवक्षोरुहाढ्या, देवी बालार्कवर्णा भवतु सुखकरी प्राणशक्तिः परा नः।।1।।**

एवं प्राणशक्तिं ध्यात्वा तत्रेष्टदेवतामावाह्य मूलमन्त्रेण षोडशोपचारैः संपूज्य

**'ॐ ह्रीं माले माले महामाये सर्वशक्तिस्वरूपिणी। चतुर्वर्गस्त्वयि न्यस्तस्तस्मान्मे सिद्धिदा भव।।1।।'** इति **प्रार्थ्य**।

**'अविघ्नं कुरु माले त्वं सर्वकार्येषु सर्वदा।'** – इति तामादाय मालादेवीं ध्यायन् हृदये मालां धारयन् मन्त्रार्थ स्मरन् मध्यदिनावधि 10 मालां मंत्रं **जपेत्**। तद्यथा–'**ॐ नमो सर्वार्थसाधिनी स्वाहा**'। ततः जपान्ते पुनः **प्रणवमुच्चार्य** –

**'त्वं माले सर्वदेवानां प्रीतिदा शुभदा भव। शिवं कुरुष्व मे भद्रे यशो वीर्यं च सर्वदा ।।1।।**

**तेन सत्येन सिद्धिं में देहि मातर्नमोऽस्तु ते। ॐ ह्रीं सिद्ध्यै नमः।।'**

इति मालां शिरसि निधाय प्राणानायम्य गोमुखौ रहसि **स्थापयेत्**। ततः जपस्य दशांशं (1 माला) स्थण्डिले हवनं कुर्यात्।

**अथ हवनार्थं स्थण्डिलकरणं :-**

**'कुण्डवन्मेखलां कृत्वा योनिं कृत्वा ततः परं। बौधायने प्रोक्तं स्थण्डिलं चतुरस्रकं।। '**

ततः शुद्धभूमौ चतुर्विंशत्यङ्गुल्यायतं स्थण्डिलं परिकल्पयेत्। तथा चोक्तम् -

**'स्थण्डिलं मृन्मयं कार्यं चतुर्विंशाङ्गुल्यायतम्। द्विरङ्गुलं भवेत्कण्ठं व्यासस्य वचनं यथा।।'**

**अग्निकर्म** -

तत्र तावत्कुण्डसंस्कारादिपारस्करगृह्यसूत्रानुसारेण कार्यः :-

**'परिसमुह्योपलिप्योल्लिख्योद्धृत्याभ्युक्ष्याऽग्निमुपसमाधाय दक्षिणतो ब्रह्मासनं चास्तीर्य प्रणीय परिस्तीर्यार्थवदासाद्य पवित्रे कृत्वा प्रोक्षणीः संस्कृत्यार्थवत्प्रोक्ष्य निरूप्याज्यमधिश्रित्य पर्यग्निं कुर्यात्। स्रुवं प्रतप्य संमृज्याभ्युक्ष्य पुनः प्रतप्य निदध्यादाज्यमुद्वास्योत्पूयावेक्ष्य प्रोक्षणीश्च पूर्ववदुपयमनकुशानादाय समिधोऽभ्याधाय पर्युक्ष्य जुहुयादेष एव विधिर्यत्र क्वचिद्धोमः ।'** इति।

तत्र तावत्कर्ता सुस्नातः शुचिः शुक्लाम्बरधरस्सोत्तरीयः कर्मस्थानमागत्य वारणादियज्ञियवृक्षोद्भवासने प्रागग्रानुदगग्रान् वा कुशानास्तीर्य तत्र प्राङ्मुख उपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालौ स्मृत्वा **'अमुककर्माङ्गतया भूसंस्कारान् करिष्ये'** इति संकल्पं कुर्यात्। तथा च कात्यायनः -

**'संकल्प एव मुख्यः स्यात्स्नानदानादिकर्मसु। कर्म संकल्परहितं तत्सर्वं निष्फलं भवेत्'**।। इति।

अर्थात् स्नान, दान, सन्ध्या, पूजा, पाठ, याग, होमआदि कर्मों में संकल्प ही मुख्य है। संकल्प रहित कृत सब कर्म निष्फल होते हैं।

तत्र परिसमूहनादिविचारः- (प्रत्येक संस्कार के वैदिक मन्त्रों तथा शेष हवन विधि के लिये पंचम खण्ड **'अग्नि खण्ड (हवन खण्ड)'** में देखें।)

# 2 नित्यकर्तव्यखण्डः (परीक्षा आदि खण्डः)

## 2.1 आहारतालिका

........मास, ........पक्ष, .......तिथि, ........नक्षत्र, .........करण, ..............पर्व, दिनांकः ...................

| समय | पेय | भक्ष्य | लेह्य | चोष्य | करपट्टिका | व्यंजनं | मिष्ठान्नं | लावणिकं | उपसेचनं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 3:00 AM | | | | | | | | | |
| 4:00 AM | | | | | | | | | |
| 5:00 AM | | | | | | | | | |
| 6:00 AM | | | | | | | | | |
| 7:00 AM | | | | | | | | | |
| 8:00 AM | | | | | | | | | |
| 9:00 AM | | | | | | | | | |
| 10:00 AM | | | | | | | | | |
| 11:00 AM | | | | | | | | | |
| 12:00 AM | | | | | | | | | |

इसी प्रकार हर साधक को अपने शारीरिक व्यवहार और मानसिक स्थिति का आंकलन करने के साथ-साथ अपने में सुधार लाने केलिये व संसार से वैराग्य को परिपक्व करने केलिये एक दिनचर्या का डायरी बनाना होगा। प्रति दिन आप किस कार्य केलिये व किसका चिन्तन में कितना समय लगाये हैं इसका निष्कपट भाव से यदि लिखेंगे तो अवश्य अपने में परिवर्तन लाकर साधना में तेजी से आगे बढ़ सकते हैं। इस केलिये उपयोगी तालिका निम्न प्रकार हैं -

## 2.2 दैनिकदिनचर्या तालिका

............ मास, ........पक्ष, ........तिथि, ........नक्षत्र, .........करण, ..........पर्व, दिनांक: ........................

| व्यवहार/वृत्ति | समय | अनुभव | परिणाम | व्यवहार/वृत्ति | समय | अनुभव | परिणाम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जागना | | | | चरित्रचिंतनं | | | |
| बहि:शौच | | | | शारीरिकतप | | | |
| आसन-स्थिर | | | | वाक्तप | | | |
| प्राणायाम | | | | मानसतप | | | |
| प्रत्याहार | | | | प्रणवजप | | | |
| शम | | | | गायत्रीजप | | | |
| दम | | | | अन्यमंत्रजप | | | |

